॥ श्री जिनाय नमः । श्री सद्गुरुभ्यो नमः ॥

# ॥ प्रस्तावना ॥

इस संसार रूप महा अरण्य में अनादि काल से जीव श्री जिन प्ररूपित मार्ग से विमुख होके कुगुरु हीणाचारियों की संगति से कुमार्ग अङ्गीकार कर परिभ्रमण कर रहा है, नरक निगोदादि के अनन्तानन्त दुःखो का उपभोगी हो अपने पवित्रात्मा को पाप कर्मरूप अशुचि से अपवित्र करता है, ज्ञान दर्शन चारित्रादि निज गुणों को विसार पञ्च इन्द्रियों की विषय विकारों में लिप्त होके उन्हें ही अपना कर्त्तव्य समझ रहा है, जैसे कोई मनुष्य मदिरापान के नशे में पागल होके अपने अच्छे अच्छे प्रसादों की सुख शय्या को छोड़ महा दुर्गन्ध भूमि को ही सुख शय्या समझ किसी चतुर पुरुष का कहना न मान वहीं लौटना अपना परम कर्त्तव्य जानता है। वैसे ही जीव मोह मिथ्यात्व मयी नशे की मतवाल में मतवाला बन जिन कथित सुख शय्या को छोड इन्द्रियों के काम भोगादि शय्या को ही सुख शय्या जान उस ही में रङ्गरत्ता रहना अत्यावश्यकीय कार्य्य समझता है, यदि सच्चा और स्वच्छ वीर मार्ग में चलनेवाले महाऋषि शुद्ध निःस्नेही मोक्ष मार्ग बतावे तो उल्टी उन्हीं महात्माओं की न मान कर उन निरारम्भी निष्परिग्रहों की निन्दा करने को तत्पर बने रहते हैं, किन्तु जिन कथित मार्ग क्या है इस को पहचान ने की कोशिश नहीं करते, संसारी मार्ग जिन कथित मार्ग से एकदम विरुद्ध है इसलिये चतुर्गति संसार अटवी में भ्रमण करनेवालों को मुक्ति मार्ग अच्छा नहीं लगता है यदि कभी वीतराग मार्ग जानने की कोई हलु कर्मी जीव इच्छा करे तो हीनाचारी कुगुरू कुदृष्टान्त लगाके भोले लोगोंको बहका देते हैं; परन्तु न्यायी और विद्वान पुरुष तो सत्यासत्य का निर्णय किये विना नहीं रहते, जिन हलु कर्म्मी को संसार के सुखों

से अरुचि हो गई है वे समदृष्टि तो जानते हैं कि जितने जितने सावद्य जोगों का त्याग किये सो धर्म और आगार रक्खा सो अधर्म्म है, जिस कार्य को साधू मुनिराज सावद्य जान के त्यागा है उस कार्य को करने कराने और अनुमोदन मे पाप है, जिन आज्ञा में धर्म आज्ञा बाहर अधर्म श्रद्धना ही सम्यक्त्व है, जिस कार्य्य की जिन आज्ञा देते नहीं और अनुमोदना भी नहीं करते तथा अनुमोदना करने से साधू को प्रायश्चित आवे तो वही कार्य्य गृहस्थ करे करावे और भला जाने तो एकान्त पाप है, बस यही जिन मार्ग की कुञ्जी है इसे जो अच्छी तरह से जान लिया है उसी के निग्रन्थ प्रवचन अर्थ और परम अर्थ। सद्गुरुओं ने कृपा पूर्वक भव्य जीवों को संसारमयी समुद्र से तैरने के लिये जिनागमानुसार अनेक ग्रन्थ सरलता से बना के उपकार किया है इस के लिये उन महापुरुषों को जितना धन्यवाद दिया जाय सो थोड़ा है निन्दक लोक भले ही उन जितेन्द्रियों की निन्दा करे परन्तु जो संसार मार्ग से विमुख और मोक्ष मार्ग से सन्मुख विज्ञजन हैं सो तो उनका हृदय से आदर करते हैं, स्वामी श्री भीखनजी के चतुर्थ पाट श्रीमद् जयाचार्य्य ( श्री जीतमलजी स्वामी नाथ ) महा प्रभाविक और शास्त्र वेता हुए उन्होंने भगवती आदि कई सूत्रों की जोड़ ढाल बंध सरल भाषा में बना के जिन वचनों को यथा तथ्य प्रगट किया है तथा अनेक ग्रन्थ बनाये हैं जिन्हें पढ़ने सुनने से न्यायाश्रयियों को तत्थ्यातथ्य का स्पष्ट ज्ञान होता है यह हित शिक्षावली "प्रश्नोत्तर तत्वबोध" स्वामी का ही बनाया हुआ है।

## ॥ प्रश्नोत्तर तत्वबोध बनने का कारण ॥

सम्वत् १९३३ की साल में अजीमगञ्ज ( मकसुदाबाद ) शहर से बाबू कालूरामजी १ प्रश्न पत्रिका ५२ दोहा में बना के लाडनूं के श्रावकों को स्वामी श्री जीतमलजी महाराज से मालूम करने को भेजी जिसकी नकल—

## ॥ प्रश्न पत्रिका ॥

॥ श्री जिनाय नमः ॥

## ॥ दोहा ॥

चरण-कमल जिनराज का, जामें मुज मन लीन ।
मधुकर जिहां गुञ्जत रहे, ज्ञानामृत रस पीन ॥ १ ॥
नाभेयादिक जिनेश्वरा, तीर्थङ्कर चौवीस ।
गणधर पाठक साधु पद, ध्यावत विश्वावीस ॥ २ ॥
जिनवर भाषित शुद्ध नय, आगम उदधि अपार ।
भ्रमत दूषम कलि काल में, जिन प्रतिमा आधार ॥ ३ ॥
स्वर्ग निवासी देवगण, वलि पाताल कुमार ।
साश्वत जिन प्रतिमा भणी, नित प्रति करत जुहार ॥४॥
एहवी प्रतिमा जिन तणी, प्रणमी तेहना पाय ।
प्रश्न लिखूं अति प्रेम सुं, मुनिवर ना गुण गाय ॥ ५ ॥
क्रोध लोभ मद मोह सवी, त्यागी विषय-विकार ।
जीतमल महाराज कूँ, नमत सकल नर नांर ॥ ६ ॥
दोष बंयालीस टालते, लेते शुद्ध आहार ।
भविजन कुं प्रतिबोधता, विचरे धरा मझार ॥ ७ ॥

## ॥ सोरठा ॥

तीन करण थिर धार, जीते बावीस परिषह ।
जपते दिल नवकार, शुद्ध करि सञ्जम निरवहै ॥ ८ ॥

## ॥ दोहा ॥

सतावीस गुणे करी, पालो निज आचार ।
पञ्च महाव्रत पालता, एहवा तुम अणगार ॥ ९ ॥
निरजित मद उनमाद पणो, वर्जित विषय विकार ।
तर्जित कर्मादिक अशुभ, गर्जित नाण उदार ॥१०॥
शहर लाडनूं अति भलो, विचरो तिहां धर नेह ।
अप्रति बन्ध विहार करी, बैठा सम्बर गेह ॥११॥
तुम गुण गण मकरन्द से, भविजन भ्रमर लोभाय ।
देश विदेशे मानवी, कर जोड़ी गुण गाय ॥१२॥
मैं पिण गुण श्रवणे सुणी, भेटण की मन चाय ।
ते दिन सफल गीणिस हूं, वन्दी तुमरा पाय ॥१३॥
कर्म ईंधन कूं जालवा, प्रत्यक्ष अग्नि समान ।
इन्द्रिय पांचु वश करी, एहवा तपकी खान ॥१४॥
गुण सगला तुम अङ्ग में, दीखत है प्रत्यक्ष ।
आगम अर्थ विचार थी, किम ताणो इक पक्ष ॥१५॥

पक्ष पक्ष काइ मत करो, ज्ञान दृष्टि मनलाय।
जिनवर प्रतिमा देखतां, दुःख दोहग टल जाय ॥१६॥
च्यार निक्षेपा जिन कह्या, भाव स्थापना नाम।
सप्त नय करी देखल्यो, वरणन ठामों ठाम ॥१७॥
अम्बड श्रेणिक राय तिम, रावण प्रमुख अनेक।
विवध परै भक्ति करी, पाम्या धर्म विवेक ॥१८॥
पञ्चम अंगे भाषियो, प्रगट पणे अधिकार।
सूर्याभे जिन वन्दिया, राय प्रश्रेणी मजार ॥१६॥
विजय देवताये करी, जिन पूजा जिनराज।
पक्षपात कूं छोड़कै, सारो आतम काज ॥२०॥
छठे ज्ञाता अङ्ग में, द्रौपदी पाण्डव नार।
मन वच काया वश करी, पूज्या जिन इकतार ॥२१॥
जङ्घा विद्या चारणा, मुनिवर गुणकी खान।
ते पिण प्रतिमा वन्दता, पञ्चम अङ्ग बखान ॥२२॥
जिन प्रतिमा जिन सारखी, भाखी श्री महावीर।
कोई शङ्का मत आणज्यो, जीम पामो भव तीर ॥२३॥
जिनवर मत स्याद्वाद है, मत जाणो करी एक।
दया दान मन धारल्यो, जद आवे विवेक ॥२४॥
जीव दया पाल्यां थकां, निश्चे होय उपगार।
दया धर्म को मूल है, एहवो आगम सार ॥२५॥

घात करन्ता जीव की, छोडावे कोई जाय ।
अभय दान तेहने कह्यो, आगम में जिनराय ॥२६॥
ज्यो न छुडावो जीव कूं, तो अनुकम्पा नांय ।
अनुकम्पा विन जीव की, समकित पुष्टि न थाय ॥२७॥
गोशालो जलतां थकां, जिनजीं दियो विचार ।
सीतल लेश्याये करी, तेजु लेश्या वार ॥२८॥
ज्याने कहता चूकिया, ते तो मिथ्या बात ।
कल्पातीत स्वाभाव है, तीन लोक के नाथ ॥२९॥
नेम कुंवर तोरण चल्यां, देखी जीव विनाश ।
अनुकम्पा मन लायके, छोड़ाई प्रभु पास ॥३०॥
आप बड़े अणगार हो, पिण ये मोटी खोट ।
ज्यो नवि जीव दया करो, वधे पाप शिर पोट ॥३१॥
पञ्च अधिक चालीस तो, कह्या सूत्र जिनराय ।
द्वातिंस तुम मानता, कुण हेतु के न्याय ॥३२॥
भाख्या नहिं सूत्र में, सहु आगम के नाम ।
ते बत्तीसां बीच है, देखो चित करी ठाम ॥३३॥
सांचा बत्तीस मानता, और न मानो सांच ।
के कोई प्रगट्यो ज्ञान तुझ, अथवा मनकी खांच ॥३४॥
सत्य प्ररूपणा ज्यो करो, तो मानो महाराज ।
गहन अर्थ आगम तणा, भाख्या श्री जिनराज ॥३५॥

मुखपती मुख बांधता, कौन सूत्र अनुसार।
मन की भ्रमता मिटी नहिं, ऐ २ विषम प्रकार ॥३६॥
श्लेस्मा की संजोग सुं, उपजत जीव असंख्य।
जीव सम्मूर्च्छि इन्द्रियन, यामें नहिं को बंक ॥३७॥
गणधर गौतम स्वाम कूं, मिया देवी कह्यो एम।
मुख बांधो वस्त्रे करी, गन्ध न आवे जेम ॥३८॥
ज्यो पहलां बंधी हुन्ती, वलि बंधन किम होय।
एह व्यतिकर तुम जाणजो, सूत्र विपाकी जोय ॥३९॥
जम्भा छिंकां कारणे, मुख ढांके मुनिराय।
दशवैकालिक सूत्र में, देखो मन चितलाय ॥४०॥
सूत्र सबे तुम देखल्यो, बंधण का नहिं पाठ।
भगवती ज्ञाता आदि में, साख सूत्र की आठ ॥४१॥
इत्यादिक सूत्रां तणा, मानो नहीं वचन्न।
आप मते नहीं मानता, करल्यो लाख जतन्न ॥४२॥
लिख्या अजमीगंज शहर सुं, पत्र अधिक उच्छरङ्ग।
खतम खामणा मानज्यो, करि तीन करण इक संग ।४३।
मुनि गुण अति मुज अल्प थी, कैसे लिखूं बणाय।
जैसे जल सब उदधि को, घट बिच नहिं समाय ॥४४॥
कुशल खेम वरते तिहां, धर्म थकी जयकार।
इहां पिण सुगुरु पसाय थी, आणन्द हरष अपार॥४५॥

भक्ति पत्र भावे लिख्यो, धरज्यो चित अधिकाय ।
अधिको ओछो ज्यो हुवे, ते खमज्यो मुनिराय ॥४६॥
लिखज्यो उत्तर एहनो, मत धरज्यो मन रीस ।
मुज मति साद्ध में लिख्यो, धरज्यो मन सुजगीश ॥४७॥
एहवि परूपणा ज्यो करो, तो होय लाभ अपार ।
मुग्ध जीव संसार का, उतरे पेले पार ॥४८॥
देखो बूंटे रायजी, तिम वलि आतमराम ।
त्यागी मन भ्रम आपणो, सारा भविजन काम ॥४९॥
थावो ज्यो तुम एहवा, आगम अर्थ विचार ।
मारवाड ढूंढाड में, बहु जन पामे पार ॥५०॥
सकल संघ श्रावक सहु, वांचीज्यो धर प्रीत ।
उत्तर पाछो अपावज्यो, ए पण्डित जन रीत ॥५१॥
मुनिवर ना गुण गांवतां, होता चित आराम ।
मन तन कपट तजी करी, वन्दत कालूराम ॥५२॥

## ॥ कलश ॥

इम करी रचना अति ही सुन्दर, वांचता मन उल्लसे ।
देवाधि देवतिलोय स्वामी अन्तर जामी मन वसे ।
संवत उगणीस साल तेतीस मास आश्विन सुद पखे ।
मुनि विनयचन्द पसाय करी ने, गोपीचन्द इम उपदिशे ॥

पूर्वोक्त प्रश्न पत्रिका अजीमगञ्ज से लाडनूं आई सो वहां के श्रावकों ने महाराज से मालूम करी तब स्वामी ने हित शिक्षावली प्रश्नोत्तर तत्वबोध बनाया जिसको श्रावकों ने कण्ठाग्र धार के लिखा कर अजीमगञ्ज बाबू कालूरामजी के पास भेजा था।

यह प्रश्नोत्तर तत्वबोध सूत्रों के प्रमाणों सहित जिन प्रणीत बचनों को यथा तथ्य बताने वाला और आत्मार्थी भव्यों को लाभदायक है इसको वांचने से निष्पक्षी हलु कर्मी जीव जिन मारग को सहज में अच्छी तरह जान कर यथाशक्ति ब्रत पच्चखाण अङ्गीकार करके अपनी आत्मा का कल्याण कर सकते हैं; जो राग द्वेष रहित बीतराग कथित मार्ग है जिस आत्मार्थी को पुद्गलीक सुखों से अरुचि है उन्हीं के लिये यह ग्रन्थ मानो अमृत समान मिष्ट है। इसमे से कितने दोहा आगे श्री० खेतसी जीवराज ने मुम्बई में एक पुस्तक मे छपाए थे परन्तु सम्पूर्ण ग्रन्थ यह आजतक छपा नहीं अब शहर जयपुर में निम्न लिखित श्रावकों ने धारा जिन्हों के नाम।

| | |
|---|---|
| गणेशीलालजी-लीधड़, | जोरावरमलजी बांठिया, |
| गुलाबचन्द लूणियां, | सुजानमलजी खारैड, |
| चन्दनमलजी डूगड, | नाथूलालजी सरावगी, |

उपरोक्त पाँचों श्रावकों के पास से पत्र लेकर मैंने संग्रह करके लिखा और सर्वसाधारण को लाभ पहुंचाने के निमित्त मेरी लघु बुद्धि प्रमाण शुद्ध करके छपाया है, यदि कोई अक्षर या लघु दीर्घादि मात्रा की गलती रही होय उसका मुझे बारम्बार मिच्छामि दुकडं है पण्डित और गुणी जनों से मेरी यही प्रार्थना है कि कोई अशुद्धि रही हो उस के लिये क्षमा चाहता हूं।

आप का हितेच्छु और गुणवानों का दास,

**श्रा० जौहरी० गुलाबचन्द लूणियां, जयपुर।**

# प्रश्नोत्तर तत्वबोध

## ॥ दोहा ॥

नमूं देव अरिहन्त नित, जिनाधिपति जिनराय ।
द्वादश गुणों सहित जे, वन्दूं मन वच काय ॥ १ ॥
नमूं सिद्ध गुण अष्ट युत, आचार्यं मुनिराज ।
गुण षटतीस संयुक्त जे, प्रणमुं भव दधि पाज ॥ २ ॥
प्रणमुं फुन उवज्झाय प्रति, गुण पणवीस उदार ।
नमूं सर्व साधु निमल, सप्तवीस गुण सार ॥ ३ ॥
द्वादश अठ षटतीस फुन, वलि पणवीस प्रगट्ट ।
सप्तवीस ये सर्व ही, गुणवर इकशय अट्ठ ॥ ४ ॥
नवकरवाली नां जिके, मिणियां जगत मझार ।
एक एक जे गुण तणो, इक इक मिणियो सार ॥ ५ ॥
इकसौ अठगुण सहित ए, परमेष्ठी पद पंच ।
ते तो भाव निक्षेप हैं, हूं प्रणमुं तज खंच ॥ ६ ॥
ए सहु नें प्रणमो करी, सखर समय रस सार ।
तत्व बोध अविरोध तर, भाखूं अधिक उदार ॥ ७ ॥

॥ इति मङ्गलाचरणम् ॥

# ॥ अथ पहलो विजयसुर्याभाधिकार ॥

## ॥ दोहा ॥

कोई कहै जे विजय सुर, वलि सुर्याभ विचार।
प्रतिमा नी पूजा करी, शिव तसु उत्तर सार ॥ १ ॥
प्रतिमा पूजी विजय सुर, जीव अनन्ती वार।
विजय पणे सहु ऊपना, पाम्या नहिं भव पार ॥ २ ॥
शक्र सामानिक संगमो, देवलोक स्थित हेत।
पूजे जिन प्रतिमादि ते, राज वैसतां तेह ॥ ३ ॥
तिमहिज सुर्याभादि सुर, राज वैसतां तेह।
प्रतिमा पूतलियादि प्रति, बहु वाना पूजेह ॥ ४ ॥
सुर्याभे सुरलोक नी, स्थिति ना वश थी जाण।
पूजा जिन प्रतिमा तणी, कीधी कही पिछाण ॥ ५ ॥
वृत्त ओघ निर्युक्ति नी, तेह विषे ए ख्यात।
आचार्य गन्धहस्त कृत, के तिहां बहु अवदात ॥ ६ ॥
मिथ्याती वा समकिती विमान अधिपति देव।
देवलोक नी स्थित कुली, प्रतिमादि पूजेव ॥ ७ ॥
समदृष्टि पूजे तिमज, मिथ्याती पूजंत।
देवलोक नी स्थित वशात्, पिण धर्म कार्य नहीं हुन्त ॥८॥
सुर्याभे जिन वन्दिया, प्रभु पट वच आख्यात।
यह पुराण आचार तुम्, जीत आचार सुजात ॥ ९ ॥

यह तुम्हारो कार्य छै, वलि तुझ करवा योग।
ए तुझने आचरण छै, है मुझ आज आरोग ॥१०॥
नाटक नी पूछा करी, तिहां आदर न दियो स्वाम।
मन में भलो न जाणियो, प्रगट पाठ में ताम ॥११॥
वलि मौन राखी प्रभू, देखो पाठ प्रसिद्ध।
जे भाव निक्षेपे आगले, नाटक आज न दीध ॥१२॥
वलि मन मे भलो न जाणियो, ए मिश्र पाठ मझार।
आज्ञा बिन नहीं धर्म पुण्य, देखो आंख उघार ॥१३॥
तो तास स्थापन आगले, आज्ञा किम दे वीर।
एह न्याय छै पाधरो, धारो धर चित धीर ॥१४॥

॥ इति ॥

# ॥ अथ दूजो द्रोपदी अधिकार ॥

## ॥ दोहा ॥

कोई कहै समकित छतां, द्रुपद-सुता अवलोय।
प्रतिमा नी पूजा करी, तसु उत्तर हिव जोय ॥ १ ॥
वृत्ति ओघ निर्युक्ति नी, गंधहस्ती कृत मांय।
जे इक पुत्र थयां पछै, द्रोपदी समकित पाय ॥ २ ॥
पूर्व कृत निदान करी, प्रेरी छती सु आय।
पांच पाण्डव त्यां द्रोपदी, कह्यो सुज्ञाता मांय ॥ ३ ॥

तीव्र भोग अभिलाष तसु, निदान बिन पूरेह ।
समकित किम पामैं तिका, देखो वर चित देह ॥ ४ ॥
दशाश्रुतस्कन्ध सूत्र में, केइक जेह निदान ।
पूछ्यां समकित नवि लहै, दुर्लभ बोधी कह्या जान ॥ ५ ॥
निदान दोय प्रकार है, न्याय थकी अवलोय ।
द्रव्य प्रते धुर भेद है, भव प्रत्येय पुन जोय ॥ ६ ॥
निदान द्रव्य प्रत्येय तणा, दोय भेद पहिछाण ।
प्रथम भेद जे मंदरस, द्वितीय तीव्र रस जाण ॥ ७ ॥
द्रव्य प्रत्येय मंदरस तणो, पूछ्यां थकां जु तेह ।
समकित चारित बेहु लहै, द्रोपदी नी परे एह ॥ ८ ॥
द्रव्य प्रते तीव्र रस तणो, समकित चर्ण न पाय ।
दशाश्रुतस्कन्ध विषेज वे, दुर्लभ बोधिया थाय ॥ ९ ॥
भव प्रत्येय ना भेद बे, धुर मन्दरस नूं होय ।
द्वितीय तीव्र रस नूं बली, न्याय विचारी जोय ॥१०॥
भव प्रत्येय मंदरस तणो, समकित प्रति पामेह ।
पिण चारित पामै नहीं, वासुदेव जिम एह ॥११॥
भव प्रत्येय तीव्र रस तणो, समकित नहीं पामंत ।
बलि चारित पामै नहीं, ब्रह्मदत्त जिम हुन्त ॥१२॥
द्रव्य प्रत्येय भी भव प्रत्येय, मन्द तीव्र रस ख्यात ।
तेह न्याय थी संभवे, बलि जाणे जगनाथ ॥१३॥

ते माट ये द्रोपदी, निदान विन पूरेह।
प्रतीमा पूजी तिण समे, समकित किम पामेह ॥१४॥
ज्ञाता वृत्ति विषे कह्युं, एक वाचना मांहि।
द्रोपदी जिन प्रतिमा तणी, अरचा कीधी ताहि ॥१५॥
दीसे एतोहिज हूम कह्यो, तेह वृत्तिरे मांहि।
नमुंत्थुणं नुं पाठ त्यां, भाख्यो दीसे नांहि ॥१६॥

॥ वार्त्तिका ॥

कोई कहै द्रौपदी समकित धारणी प्रतिमा क्यूं पूजी ॥तेह नुं उत्तर॥ ओघ निर्युक्ति ग्रन्थ नें अभिप्राय द्रोपदी प्रतिमा पूजी तिण वेल्यां सम्यक्त धारणी नहीं ते देखाडै छे, "दव्वं मि जिणहरा" इति व्याख्या ॥ ओघ निर्युक्ति रव्याख्येयं ॥ द्रव्यलिङ्गी परिग्रहितानि चैत्यानि किं सम्यगदृष्टिर्न समावितानि इति कस्मात् द्रव्यलिङ्गी मिथ्यादृष्टित्वात् ॥ यद्येवं तर्हि दिगम्बर संबंधीनि चैत्यानि कि सम्यकदृष्टी न संभावितानि एतत्सत्यं यद्ये तत्सत्यं तर्हि स्वर्गलोकेषु सास्वतानि चैत्यानि सूर्या भाद्यादेवाः सम्यकदृष्टयः प्रपूज्यंते तचैत्यानि संगमवत् अभव्यः देवाः मदीय मिति बहुमानात् प्रपूज्यं ति पूर्वा परं विरुद्धं न स्यात् वनुसूर्या भाद्यादेवाः तत्कल्पस्थिति वसानुरोधात् अतः एव विरुद्धं न संभवति यद्येवं तर्हि द्रोपद्या सम्यक्त धारण्यायानि चैत्यानि नमस्कृतानि किं द्रव्यलिङ्गी परि ग्रहीतानि न भवंतीत्याह द्रोपदी न सम्यक्त्व धारणी स्यात् ॥ ओघ निर्युक्त्या इत्युक्तं ॥ इत्थी जण संघट्टं तिविहं तिवो ... वज्ज ए साहु इति वचनात् ॥ स्त्री जनस्पर्शो त्रिविधः त्रिविधेन साधुनां वर्जनीयः साधोश्च अकल्पनीयः कर्माचारतः सम्यक्तमावात् द्रौपदी आगमेषु श्रूयते ॥लोमहत्थेय परामुसई॥ लोमहस्ते न परामृशति परामार्जयतीत्यर्थः तत् परमार्जने न जिनस्पर्शो जातः जिनस्य स्त्री जनस्पर्शे न आशातनास्थात्

अशातनात्सम्यक्तभाव अतः एव द्रौपदी न सम्यक्त्व धारणी संभाव्यते पुनः ओघ निर्युक्ति चिरंतन टीकायाँ गंग्रहस्त्याचार्येण उक्तं द्रौपद्या नृप पुत्रिका निदान कृति मर्त्तार पंचस्यछेता निदान भोजितवान जातैक पुत्रः पुनः पाश्चात्साधू सकाशमाप्य प्रवरं सम्यक्त्व मार्गो घरंते ॥ इति ॥

## ॥ एहनुं अर्थ वार्त्तिका करी कहे छैं ॥

इहाँ कह्यो द्रव्य लिङ्गी परिगृहीत चैत्यप्रति प्रतिमा ते स्यूं सम्यक् दृष्टि संभावित नहीं ते किण कारण थकी इसो कोई प्रश्न पूछे तेहनुं उत्तर द्रव्य लिङ्गी मिथ्या दृष्टि छै ते कारण थकी जो इम छै तो दिगम्बर सम्बन्धी चैत्य प्रतिमा स्यूं सम्यक् दृष्टि संभावित नहीं ए सत्य जो ए सत्य तो स्वर्गलोक ने विषे शाश्वता चैत्य सूर्याभादि देवता समदृष्टि पूजे ते माटै ये पूर्वा पर विरुद्ध नही हुवै काँई एहवी तर्क कीधै छतैं हिव एहनुं उत्तर कहै छै, सूर्याभादि देव स्वर्गलोक ने विषै सास्वता चैत्य पूजे तें कल्प देवलोक नी स्थित वश अनुरोध थकी इण कारज थकीज विरुद्ध नहीं हुवै जो इम छै तो द्रौपदी समकित धारी चैत्य ने नमस्कार कियो ते स्यूं द्रव्यलिङ्गी परिगृहीत न हुई काँई एहवी तर्क कीधे छते हिवे एहनुं उत्तर कहै छे। द्रौपदी समकित धारणी न हुई इम कहे छते वलि पूछ्यो द्रौपदी समकित धारणी किम नहीं, तेहनुं उत्तर। ओघ निर्युक्ति ने विषे इम कह्यो स्त्रीजन ने स्पर्श साधू ने त्रिविध २ बरजवो साधू ने अकल्पनीय कर्म आचरवा थकी समकित नुं अभाव हुवे ते कारण थकी साधू ने स्त्री जन नुं स्पर्श त्रिविध २ बरजवूं द्रौपदी आगम ने विषै साँभलीये छे "लोमहत्थं परामूसई" लोमहस्त करिके फरसै पूंजे इत्यर्थ, ते पूंजवै करी जिन नूं स्पर्श हुवै जिन ने स्त्री जन स्पर्शवे करी अशातना हुवै आशातना करिवे करी समकित नूं अभाव इण कारण थकी द्रौपदी समकित धारणी न संभाविये, वलि ओघ निर्युक्ति नी चिरंतन टीका ने विषै गन्धहस्त आचार्य कह्यो द्रौपदी नृप पुत्री निहाणावी. करण हारी

तिणे भर्तार पंत्र ने करी निहाणो भोगवी एक पुत्र थयाँ पछे साधू समीपैं समकित पामीं पहवो ओघ निर्युक्ति नी टीका नैं विषे गन्धहस्त आचार्य कह्यो ते मिथ्यात्व ना वश थकी पुष्पादिक करी प्रतिमा पूजी ।

# ॥ अथ तीसरा निक्षेपा अधिकार ॥

## ॥ दोहा ॥

कोई कहै बावीस जिन, तसु मुनि प्रतिक्रमणेह ।
किस्युं करै चोवीस्थो, द्वितीय आवश्यक जेह ॥ १ ॥
तसु कहिये महाविदेह ना, मुनि प्रतिक्रमण विषेह ।
द्वितीय आवश्यक स्यूं करै, न्याय विचारो तेह ॥ २ ॥
नहीं तिहां अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी पिण नांहि ।
ते माटे नहिं षट अरा, सम अद्धा कहिवाहि ॥ ३ ॥
तिहां अनन्ता शिव गया, जासे मुक्ति अनन्त ।
मेल नहीं चोवीस नुं, देखोजी बुद्धिवन्त ॥ ४ ॥
इक इक विजय विषे वली, एक एक जिनराज ।
वर्तमान काले हुवे, उत्कृष्ट पणे समाज ॥ ५ ॥
हिव ते क्षेत्र विदेह ना, जिन थया सिद्ध अनन्त ।
तसु वांद्यां चोवीस नी, संख्या नथी रहन्त ॥ ६ ॥
थासे सिद्ध अनन्त जिन, तसु वंदे जे कोय ।
तो पिण जिन चोवीस नी, संख्या न रहै सोय ॥ ७ ॥

विजय विषै जो वर्त्तता, वंदे इक जिनराय।
तो पिण जे चोवीसत्थो, किण विध कहिये ताय ॥ ८ ॥
विदेह क्षेत्र ना मुनि करै, द्वितीय आवश्यक जेह।
विचला जिन बावीस ना, मुनि पिण तिमहिज करेह ।९।
बे टंक नूं तसु नियम नहीं, पिण ज्यो किणहिकवार।
पडिक्कमणा मे स्युं करै द्वितीय आवश्यक सार ॥१०॥
ज्ञाता अध्ययने पञ्चमें, शेलक ऋषि ना पाय।
पथक पडिक्कमणो करत, वांद्या आख्या ताहि ॥११॥
ते माटे जे जिन हुवे, तेह तणो ले नाम।
द्वितीय आवश्यक नुं तदा, नाम उक्कित्तता ताम ॥१२॥
जिन चोवीस तणों जिहां नियम नहीं छे ताम।
तिण सुं चोवीस्था तणें, स्थान उत्कीर्त्तन नाम ॥१३॥
अनुयोग द्वार विषे प्रमत्त, आवश्यक षट मांय।
अर्थ तणा अधिकार षट, आख्या श्री जिनराय ॥१४॥
द्वितीय आवश्यक नै विषे, उत्कीर्तन आख्यात।
कह्युं अर्थ अधिकार ये, जिन गुन नाम विख्यात १५।
विदेह क्षेत्र मे मुनि तणे, द्वितीय आवश्यक जान।
स्व स्व जिन गुन नाम ते, उत्कीर्त्तन अभिधान ॥१६॥
जेह विजय नहीं जिन तदा, द्वितीय आवश्यक मांहि।
पूर्व जिन गुण नाम ते, इसो संभवे ताहि ॥१७॥

बिचला जिन बावीस ना, मुनि ने स्वजिन नाम।
उत्कीर्तन अभिधान तसु, द्वितीय आवश्यक ताम ॥१८॥
धुर जिन ना मुनि ले तिमज, स्वजिन गुन फुन नाम।
द्वितीय आवश्यक संभवे, उत्कीर्त्तन अभिराम ॥१९॥
वा धुर जिनना मुनि तणे, चोवीस्थो ज्यो होय।
तो गत चौबीसी हुई, जाणे केवली सोय ॥२०॥
थया नहीं चोवीस जिन, तसु वारे अवलोय।
द्वितीय आवश्यक ने विषे, चोवीस्थो किम होय ॥२१॥
चोवीसमा शासण धणी, तेह तणी अपेक्षाय।
आख्युं छे चोवीस्थो, द्वितीय आवश्यक मांय ॥२२॥
द्वितीय आवश्यक ना कह्या, उभय नाम अवलोय।
उत्कीर्त्तन चोवीस्थो, तसु हेतु हिव जोय ॥२३॥
पञ्चम अंगे धुर कह्यूं, इन्द्रभूति सुप्रसिद्ध।
वृत्ति विषे कह्यो नाम ये, मात पिता नूं दीध ॥२४॥
गोतम गोत्र करि तसु, गौतम नाम कहाय।
उत्तराध्ययन तेवीस में, गाथा छट्ठी मांय ॥२५॥
तिम जिनवर चोवीसमा, तसु वारे अवलोय।
गुणे नाम चोवीस जिन, ते चोवीस्थो होय ॥२६॥
ते चोवीस्था ने विषे, उत्कीर्त्तन अभिराम।
अर्थ तणा अधिकार छे, पिण मुख्य चोवीस्थो नाम ॥२७॥

विदेहक्षेत्रमें बीस जिन, तसु मुनि स्वजिन नाम।
अर्थ तणा अधिकार करि, ते उत्कीर्तन नाम ॥२८॥
सूत्र उववाई ने विषे, तप ना द्वादश भेद।
तृतीय भेद भिक्षाचरी, वाक नाम संवेद ॥२९॥
समवायंग विषे कह्या, बारे भेद अभिराम।
भिक्षाचरी ने स्थान जे, वृत्ति संक्षेप सु नाम ॥३०॥
भिक्षाचरी ना नाम बे, द्वितीय आवश्यक तेम।
उत्कीर्तन चोवीस्थो, उभय नाम तसु एम ॥३१॥
नवमा जिन ना नाम बे, सुविध अने पुफदन्त।
आख्या लोगस में प्रगट, देखोजी बुद्धिवन्त ॥३२॥
पुष्प सरिसा दन्त तसु, पष्प दन्त अभिराम।
इम अर्थ तणा अधिकार करि, उत्कीर्त्तन पिण नाम॥३३॥
कृष्ण अने बलभद्र नो, केशव राम आख्यात।
उत्तराध्ययन बावीसमें,तिम द्वितीय आवश्यक ख्यात॥३४॥
किहां च्यार महाव्रत कह्या,तास कह्या चिहुं याम।
उत्तराध्ययन तेवीसमें, केशी मुनि गुण धाम ॥३५॥
द्वितीय आवश्यक ना तिमज, उभय नाम अवलोय।
उत्कीर्तन चोवीस्थो, सहु भावे जिन जोय ॥३६॥
चोवीसम जिन ना मुनि, करे चोवीस्थो ताम।
विदेह तेवीस तणा मुनि, उत्कीर्तन जिन नाम ॥३७॥

मुझ ने स्यासे एहवा; वारूं न्याय विचार।
वलि केवली जे वदे, तेहिज सत्य उदार ॥३८॥
भाव निक्षेपे भरत नो, चौवीसी वर्त्तमान।
पाठ वन्दे बहु ठाम छे, लोगस माहिं सुजान ॥३९॥
भाव निक्षेपे ऐरवत, चौवीसी वर्त्तमान।
पाठ वंदे बहु ठाम छे, समवायंगे जान ॥४०॥
चौवीसी भरत ऐरवत, अनागत जिन नाम।
द्रव्य निक्षेपो तूर्य अङ्ग, वंदे पाठ न ताम ॥४१॥
अष्ट अने चालीस ना, वर्त्तमान जिन नाम।
भाव निक्षेपो ते भणी, पाठ वदे बहु ठाम ॥४२॥
अष्ट अने चालीस ना, अनागत जिन नाम।
द्रव्य निक्षेपो ते भणी, वंदे टाल्यो स्वाम ॥४३॥
द्रव्य निक्षेपे एह जिन, गणधर वंद्या नांहि।
तो चौवीस्यो करतां छतां, द्रव्य जिन किम वंदाहि ॥४४॥
तीर्थंकर घर मे छतां, द्रव्य निक्षेपे जेह।
तेहने मुनि वंदे नहीं, तुझ लेखे पिण तेह ॥४५॥
तो होनहार जिनवर भणी, चौवीस्या विषेह।
मुनिवर किम वंदे तसु, न्याय विचारी लेह ॥४६॥
वलि कह्यो अनुयोग द्वारमे, जे आवश्यक नूं जाण।
होस्ये पिण न थयो हजी, ते द्रव्य आवश्यक पिछाण ॥४७॥

तिमजे कोई चूक मुनि हुस्ये, पिण हिवड़ां गृहस्थ मणेह।
कहिये द्रव्य साधू तसु, आवश्यकवत् एह ॥४८॥
जो वन्दो द्रव्य निक्षेप ने, तो तिण द्रव्य मुनि रा पाय।
तुमे वन्दता क्यूं नथी, तुम श्रद्धारे न्याय ॥४९॥
चौबीसी वर्त्तमान ने, वन्दे बहु ठामेय।
अनागत वांद्या नथी, देखो तूयं अंगेय ॥५०॥
तृतीय निक्षेपो द्रव्य तसु, गणधर वंद्यो नांहि।
तो द्वितीय निक्षेपो स्थापना, किम वंदीजे ताहि ॥५१॥
द्रव्य तीर्थंकर कृष्ण था, दीधा नेम बताय।
नेम तणा साधु साधव्यां, त्यां क्यूं नहीं वंद्या पाय ॥५२॥
उलटो कृष्ण भणी तिणां, दीधो मगां लगाय।
तो चौबीस्थो करतां छतां, किम वंदे मुनिराय ॥५३॥
द्रव्य जिन श्रेणिक नृप हुंतो, दीधो वीर बताय।
वीर तणा साधु साध्वियां, त्यां क्यूं नहीं वंद्या पाय ॥५४॥
तीर्थंकर वन्दन तणुं, तसु राख्यां रे चाय।
तो कृष्ण अने श्रेणिक तणा, त्यां क्यूं नहीं वंद्या पाय ॥५५॥
उलटी करी विडम्बना, जाणी ने भरतार।
तो चौबीस्थो करतां छतां, किम वंदे अणगार ॥५६॥
जिन वन्दे तिहुं काल ना, नमोत्थुणं रे अन्त।
किणी सूत्र में ते नहीं, देखोजी बुद्धिवन्त ॥५७॥

जे कोई जीव अजीव नूं, नाम आवश्यक देह ।
ते आवश्यक नो प्रभु, नाम निक्षेप कहेह ॥५८॥
अनुयोगद्वार विषे इसो, प्रगट पाठ महिछाय ।
तिमहिज तीर्थंकर तणूं, नाम निक्षेपो जाय ॥५९॥
जिम कोई जीव अजीव नूं, ऋषभ नाम छै जेह ।
ऋषभ देव भगवान नो, नाम निक्षेपो तेह ॥६०॥
जो वांदो नाम निक्षेपने, तो तिण ऋषभारा पाय ।
क्यूं नहिं वांदो छो तुम्हे, तुम श्रद्धा रे न्याय ॥६१॥
किण रो नाम दियो वली, अरिहन्तने भगवान ।
नाम अरिहन्त वन्दो तुम्हे, तो क्यूं नहिं वन्दो जान ॥६२॥
सिद्ध निरञ्जन नाम पिण, इसे बहु जग मांहि ।
नाम सिद्ध वन्दो तुम्हे, तो क्यूं नहिं वन्दो याहि ॥६३॥
केइक मनुषां रा कारटा, ते पिण बाजे आचार्य ताय ।
वन्दो नाम आचार्य तुम्हे, तो क्यूं नहिं वंदो पाय ॥६४॥
केईक ब्राह्मण लोक में, बाजे छै उपाध्याय ।
नाम उपाध्याय वंदो तुम्हे, तो क्यूं नहिं वंदो पाय ॥६५॥
जोगी सन्यासी प्रमुख, साधू नाम कहाय ।
नाम साधु वांदो तुम्हे, तो क्यूं नहिं वन्दो पाय ॥६६॥
ज्ञान दर्शन चारित्र ना, गुण नहीं छै जे मांय ।
तेह वंदवा योग किम, निमल विचारो न्याय ॥६७॥

कोई कहे आचार्य्य ना, उपाध्याय ना ताहि।
उपग्रण नी आशातना, कहि टालवी काहि ॥६८॥
ज्ञान दर्शन चारित्त तणा, तेह उपधिरै मांहि।
केहवा गुण छै ते भणी, उपधि संघटवुं नांहि ॥६९॥
नवमें दशवैकालिके, द्वितीय उद्देशे ख्यात।
इम कहे उत्तर तेहनुं, सांभलजो अवदात ॥७०॥
सूत्र विषे तो इम कह्यो, गुरु कायाई करेह।
तिमहिज गुरु नां उपधि करि, संघटे थये क्षतेह ॥७१॥
मुझ अपराध खमो तुम्हे, वलि न हूं करूं कोय।
इम भाषे सुविनीत शिष्य, तास न्याय हिव जोय ॥७२॥
आचार्य्य ना उपधि ए, तास प्रयोगे थाय।
जिम गुरु के सहवर्त्ती तनुं, तेम उपधि पिण ताय ॥७३॥
भाव निक्षेपे गणपति, तास उपधि तनु जेम।
तासु संघट्ट थयां खामवुं, आख्यूं सूत्रे एम ॥७४॥
थयुं वलि अपराध मुझ, खमूं तुम्हे अवलोय।
ए बच प्रत्यक्ष गुरु तणे, न्याय विचारी जोय ॥७५॥
जो खमायवो हुवे उपधि ने, तो देखो चित देह।
वन्दना करी खमायवे, उपग्रण स्युं जाणेह ॥७६॥
ये तो उपधि सहित जे, आचारज नी जोय।
कही अशातना टालवी, नथी अन्यथा कोय ॥७७॥

सयनाशन गणपति तणा, तास संघट्टवूं नांहि।
तेहिज आचार्य विहार करि, गया हुवे जो ताहि ॥७८॥
सयणाशण तेहिज तब, शिष्य सेवे की नांहि।
भोगवियां आशातना, लागे की नहिं ताहि ॥७९॥
जे पृथिवी शिल ऊपरे, बैठा श्री भगवान।
कालान्तर गोयम सुधर्म, बैठे की नहीं जान ॥८०॥
छाया गणी ना तनु तणी, शिष्य आक्रमी तास।
चाले की चाले नहीं, जोवो हिये विमास ॥८१॥
तुम्ह लिखे छाया भणी, आक्रमवूं पिण नांहि।
संघटो पिण करवुं नहीं, गुरु छाया नुं ताहि ॥८२॥
ते माटे ए स्थापना, वन्दन योग न होय।
ज्ञान दर्शन चारित्र तणा, तिणमें गुण नहिं कोय ॥८३॥
अथवा आचार्य तणा, पगल्यां तणी पिछाण।
तुम्हे करो छो स्थापना, तेहने वन्दो जाण ॥८४॥
तो चाले गुरु केड शिष्य, गमन करन्ता जोय।
धरती ऊपर गुरु तणा, पगला मंडे सोय ॥८५॥
शिष्य ना पग ते ऊपरे, पडियां दण्ड स्युं थाय।
वन्दनीक पगला कहो, ते लिखे दण्ड पाय ॥८६॥
चारित सहित जे गुरु भणी, वंदे तीरथ च्यार।
काल कियां तसु कायने, भस्म करे तिह वार ॥८७॥

ज्ञान दर्शन चारित तणा, तिणमें गुण नहिं कोय ।
तिणसुं दहन क्रिया कियां, अशातना नहिं होय ॥८८॥
करी स्थापना तेहने, वांद्या कहो छो धर्म ।
तो ए सागे तनु बालियां, लागे आशातना कर्म ।८६॥
आवश्यक नो जाण थो, काल कियो तिहवार ।
द्रव्य आवश्यक तनु कह्यो, देखो अनुयोगद्वार ॥६०॥
तिम मुनि काल कियां छतां, जीव रहित जे देह ।
द्रव्य साधु कहिये तसु, न्याय विचारी लेह ॥६१॥
वन्दनीक द्रव्य मुनि कहो, तो तुझ लेखे ताय ।
द्रव्य साधु बाल्यां छतां, अशातना पिण थाय ॥६२॥
जम्बूद्वीप पन्नतीमें कह्यो, जिन जनम्यां सुर राय ।
जन्म भुवन जिनवर तणा, तसु प्रदक्षिणा दे आय ॥६३॥
जिन.ने वा जिन मात प्रति, प्रदक्षिणा त्रण वार ।
देई कर जोड़ी करी, वंदे शक्र अवधार ॥६४॥
हे धरणहारी रतन कूक्षिनी, थावो तुझ नमस्कार ।
इह विध सुरपति उचरे, ए पिण जीत आचार ॥६५॥
तुम लेखे मरुदेवी प्रति, इन्द्र कियो नमस्कार ।
पिण समकित किण पे लहो, वारूं न्याय विचार ॥६६॥
ग्रहस्थ भयो जिन जनक ना, पद प्रणमे अवलोय ।
लौकिक हेते जाणवुं, धर्म हेतु नहिं कोय ॥६७॥

ज्ञाता अध्ययन आठमें, मल्लिनाथ भगवान ।
लागी पगां पिता तणे, लोकिक हेते जान ॥९८॥
मल्लिनाथ थया केवली, तठा पछे मा तात ।
वांणी सुणी श्रावक थया, पाठ विषे अवदात ॥९९॥
इण लेखे मल्लि नो पिता, पहिलां श्रावक नांहि ।
तास पाय प्रणम्यां मल्लो, धर्म नहीं तिण मांहि ॥१००॥
तिम हिज द्रव्य जिनवर भणी, इन्द्र करे नमस्कार ।
ए तसु जीत आचार छे, श्रीजिन आज्ञा बार ॥१०१॥
जीव रहित जिन देह ते, द्रव्य जिन तास कहेह ।
ते वंदनीक किण विध हुवे, न्याय विचारी लेह ॥१०२॥
जो वन्दनीक ते द्रव्य हुवे, तो तुझ लेख कहेह ।
तनु प्रते दग्ध क्रियां छतां, आशातन लागेह ॥१०३॥
ज्यो द्रव्य निक्षेप वन्दो तुम्हे, तो जमाली आदि ।
द्रव्य साधु कहियो तसु, वन्दो क्यूं न संवाद ॥१०४॥
भावे जे साधु हुन्तो, सेव्यो तिण अणाचार ।
भाव निक्षेपो तसु गयो, के गयो द्रव्य जिवार ॥१०५॥
मुनि वेसे सेव्यो तिणे, अणाचार अवधार ।
ते द्रव्य मुनि वन्दो के नहि, धर्म हित धर प्यार ॥१०६॥
कृष्णादिक नरके पड्या, द्रव्य जिनवर कहिवाहि ।
भावे कहिये नेरिया, वन्दनीक ते नांहि ॥१०७॥

तीर्थंकर जनस्यां पछे, ते पिण द्रव्य जिनराय ।
भाव निक्षेपे तेहने, ग्रहस्थी कहिये ताय ॥१०८॥
तीर्थंकर दीक्षा लियां, तसु द्रव्य जिन कहिवाय ।
भावे ते मोटा मुनी, वन्दनीक तसु पाय ॥१०९॥
चौतीस अतिशय शोभता, वाणी गुण पैंतीस ।
केवल ज्ञान थयां पछे, भावे जिन जगदीश ॥११०॥
वन्दनीक भावे मुनी, वलि भावे जिनराय ।
ओलख ने जपियां थकां, पातक दूर पुलाय ॥१११॥

॥ इति निक्षेपाधिकार ॥

# ॥ अथ चतुर्थम् अम्बडाधिकार ॥

## ॥ दोहा ॥

कोई कहे अम्बड कह्यु, अरिहन्त बिन अवलोय ।
वलि अरिहन्त ना चैत्य बिन, नथी वंदवा मोय ॥ १ ॥
प्रथम उपाङ्ग विषे इसो, आख्यो श्री जिनराय ।
ते अरिहन्त ना चैत्य कुण, तसु उत्तर कहिवाय ॥ २ ॥
अरिहन्त तो धुरपद विषे, प्रतिमा चैत्य कहाय ।
तो मुनिवर नहीं वन्दवा, अन्य वर्ज्या तिण न्याय ॥ ३ ॥
मुनि पद तो है पञ्चमो, ते धुरपद में नहीं आय ।
तिण कारण अरिहन्त ना, चैत्य मुनि कहिवाय ॥ ४ ॥

जिन प्रतिमा जिन सारसी, तुम्हे कहो तिण न्याय ।
प्रतिमा तो धुरपद हुई, मुनि धुरपद नहीं थाय ॥ ५ ॥
अरिहन्त तो ए देव है, अरिहन्त चैत्य सु सन्त ।
तेह गुरु ए देव गुरु, विना न अन्य वंदन्त ॥ ६ ॥

॥ इति अम्बडाधिकार ॥

## ॥ अथ पंचम् आनन्दाधिकार ॥

### ॥ दोहा ॥

कोई कहै आनन्द कह्यो, अनतीर्थिक संग्रहीत ।
अरिहन्त ना जे चैत्य प्रते, वन्दू नहीं प्रतीत ॥ १ ॥
एह सातमा अङ्ग में, दाख्यो गणधर देव ।
ते अरिहन्त ना चैत्य कुण, उत्तर तासु कहेव ॥ २ ॥
आनन्द कह्युं अण तीर्थ ने, अणतीर्थिक ना देव ।
अन्यतीर्थिक परिग्रहीत जे, अरिहन्त चैत्य कहेव ॥ ३ ॥
ए तीनूं ने वन्दना करवी कल्पे नांहि ।
नमस्कार करिवूं नहीं, ए तीनूं ने ताहि ॥ ४ ॥
पहिला बोलाव्यां बिना, बोलूं नहीं इक बार ।
बार बार बोलूं नहीं, नहीं आपूं तसु आहार ॥ ५ ॥
चैत्य इहां प्रतिमा हुवे, तो बोलावे केम ।
वलि आपे अशणादि किम, न्याय विचारो एम ॥ ६ ॥

कोई कहे तसु देव ने, किम बोलावे ताय।
वलि अशनादिक किम दिये, निमल सुणो तसु न्याय ॥७॥
पुत्र सुजेष्टा नूं कह्यो, महादेव तसु देव।
नवमें ठाणे अर्थ में, ते वीर थकां स्वयमेव ॥ ८ ॥
चेडा राजा नी सुता, तेह सुजेष्टा जाण।
तिण कारण तसु देव ते, विद्यमान पहिछाण ॥ ९ ॥
तेहने बोलावे नहीं, वलि नहीं आपे आहार।
वलि चैत्य मुनि अरिहन्त ना, भ्रष्ट थया तिणवार ॥१०॥
ते अन्य तीर्थिक में जई मिल्या, अन्य तीर्थिक पिण तास।
ग्रहण किया निजमत विषे, अन्य तीर्थिक ग्रहित विमास ॥
नहीं बोलावूं तेहने, वलि नहीं आपूं आहार।
अभिग्रह ए आनन्द लियो, वारू न्याय विचार ॥१२॥

॥ इति आनन्दाधिकार ॥

# अथ षष्टम् जंघा विद्याचारणाधिकार

## ॥ दोहा ॥

कोई कहे मुनि लब्धि धर, जङ्घा विद्याचार।
जावे रुचक नन्दीश्वरें, वन्दे चैत्य तिवार ॥ १ ॥
बीसम शतके भगवती, नवम उद्देश विशेह।
प्रभू आख्या ते चैत्य कुण, उत्तर तास कहेह ॥ २ ॥

जङ्घा. विद्या-चारणा रुचक नन्दीश्वर जाय।
तिहां वन्दे पाठ छै, पिण नमंसइ नांहि ॥ ३ ॥
मानुषोत्तर गिरि विषै, कूंट च्यार आख्यात।
नथी कह्यूं सिद्धायतन, तूर्य ठाण अवदात ॥ ४ ॥
वृत्ति विषै द्वादश कह्या, तिहां देवता वास।
आख्या पिण सिद्धायतन, कूंट कह्यो नहीं तास ॥ ५ ॥
तिहां चैत्य वन्दे किसा, तिण सूं चैत्य सुज्ञान।
करै तास गुणग्राम अति, देखो ने जे स्थान ॥ ६ ॥
धन भगवन्त नो ज्ञान ए, धन भगवन्त रो ज्ञान।
जेम कह्यु तिमहिज सहु, इम करै स्तुति जान ॥ ७ ॥
नमसई तिहा पाठ नहो, वन्दई पाठज एक।
तेहनुं छै स्तुति अर्थ, देखो धर सु विवेक ॥ ८ ॥
प्रश्न हजारां पूछिया, गोयम पञ्चम अङ्ग।
तिहां वंदई नमंसई, छै बिहुं पाठ सुचङ्ग ॥ ९ ॥
ए तो छै अति अजब गति, रुचक द्वीप लग जाय।
तिहां नमंसई पाठ नहीं, नमोत्थूणं पिण नांय ॥१०॥
श्रावक तुङ्गिया ना प्रवर, आया स्थिवरां पास।
तिहां वन्दई नमंसई, उभय पाठ गुण रास ॥११॥
जो प्रतिमा वन्दन गया, तो करता नमस्कार।
नमोत्थुणं गुणता वलि, देखो हृदय विचार ॥१२॥

तथा चैत्य ते जिन बहु, तेह तणा गुण गाय।
धन्य प्रभू इम कहे तसु, सत्य वचन सुखदाय ॥१३॥
कोई कहे प्रभूजी भणी, चैत्य किहां आख्यात।
उत्तर तेहने आखिए, सुणज्यो सुगण सुजात ॥१४॥
सूर्याभे मन चिन्तव्यु, कल्याणकारी स्वाम।
दूरितोपशमकारी थकी, मंगलीक अभिराम ॥१५॥
तीन लोकना अधिपति, तिणसूं देवत नाथ।
हेतु सुप्रसन्न मन तणा, तिण सुं चैत्य आख्यात ॥१६॥
राय प्रश्रेणी वृत्तिमें, चैत्य अर्थ जिन ख्यात।
ते माटे इहां संभवे, बहु जिन गुण अवदात ॥१७॥
बहु जिनेंद्र था जिन कहे, रुचक नन्दीश्वर मांय।
भाव कह्या तिमहिज सहु, देखि हिये हुलसाय ॥१८॥
धन्य जिनेंद्र धन्य केवली, गिरि कूंटादिक जेह।
जेम कह्या तिमहिज ए, इम तसु स्तुति करेह ॥१९॥
ते माटे इहां चैत्य ते, बहु जिन कहिए सोय।
वन्दई तसु स्तुति करे, एह अर्थ पिण होय ॥२०॥
बिन आलोयां ते मुनि, काल करे जो कोय।
तास विराधक प्रभु कह्यो, पाठ विषे अवलोय ॥२१॥
जब को तर्क करे इसी, दिसां गोचरी जाय।
पाछा आवी पडिकमे, ईर्यावही मुनिराय ॥२२॥

तिम ए पिण आवी करी, ईर्यावही गुणेय ।
तासु उत्तर कहीजिये, सांभलज्यो चित्त देय ॥२३॥
दिसां गोचरी मुनि जई, आवंतां कियो काल ।
तेह विराधक नहीं हुवे, जोवो नयण निहाल ॥२४॥
जंघा विद्याचारणा, काल कियां अन्तराल ।
तास विराधक प्रभु कह्या, नथी आराधक न्हाल ॥२५॥
तिणसुं ईर्यावही तणूं, नथी मिले ए न्याय ।
लब्धि फोड़वी तेहनो, दंड कह्यो जिनराय ॥२६॥

## ॥ वार्त्तिका ॥

कोई कहे जंघाविद्याचारण लब्धि फोडी ने नन्दीश्वर द्वीपे जाय ते आलोयां बिना मरे तो विराधक कह्यो ते आलोयणा ईर्यावही नी कही छै दिसां गोचरी आवै तेहनी पिण ईर्यावही गुणे तिम ए पिण लब्धि फोडने नन्दीश्वर द्वीप गया तेहनी पिण इर्यावही जाणवी इम कहै तेहने कहिणो इम ईर्यावही गुण्यां बिना विराधक हुवै तो गोचरी पिण जाणो नहीं कदा ठिकाणे आयाँ बिना पहिलाँ मरि जाय तो विराधक हुवे, वलि गाम बाहिर दिसां जाणो नहीं । विहार करणो नहीं । पडिलेहणा करणो नहीं । क्षण भंगूर काया है सो ईर्यावही गुणियाँ बिना पहिलां ही मर जाय तो विराधक होवणो पड़े ते माटे; साधू गोचरी गयो पाछो आवतां बीच में काल करै ईर्यावही पडिकमियाँ बिना जय तो ओ पिण विराधक हुवे; इम विहार करतां विचे ईर्यावही पडिकम्यां बिना काल करै तो उपरी अह्वारे लेखै ओ पिण विराधक हुवे, इम तो पडिलेहणा कियां पछे अथवा विचे ईर्या

यही पडिकमियाँ विना काल करै तो उणरी श्रद्धारे लेखे ओ पिण विराधक हुवै, धर्म कारणे जाता धर्म कारणे आवताँ ईर्यावही पडिकमियाँ विना काल करै तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक हुवै, जद तो तीर्थंकर ने वाँदवा जाताँ आवताँ ईर्यावही पडिकमियाँ विना काल करै तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक, अरिहन्त गणधर आचार्य्य उपाध्याय महामोटा पुरुषाँ ने वलि साधू साध्वियाँ ने वांदण जाताँ ने आवताँ ईर्यावही पडिकमियाँ विना काल करै तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक, इम इत्यादिक अनेक कार्य्य कियाँ ईर्यावही पडिकमवी छै, जद ते पिण कार्य्य करताँ ईर्यावही पडिकमियाँ विना काल करै तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक, इम ईर्यावही पडिकमियाँ विना विराधक हुवे छे तो साधू ने पहिलाँहीज ईर्यावही पडिकमवा वालो कार्य्य करणोहिज नहीं, तथा पडिलेहणा कियाँ पछे अथवा विचे ईर्यावही पडिकमियाँ विना काल करै तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक हुवे, इम विहार करताँ विचे ईर्यावही पडिकमियाँ विना मरे तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक हुवे, जो इम विराधक हुवे जद तो तीर्थंकर ने वन्दवा जाताँ ने आवताँ विचे ईर्यावही पडिकमियाँ विना काल करे तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक हुवे, अरिहन्त गणधर आचार्य्य उपाध्याय महा मोटा पुरुषाँ ने वलि साधु साध्वियाँ ने वन्दवा जाताँ ने आवताँ विचे काल करे तो उणरे लेखे ओ पिण विराधक छै, इम ईर्यावही पडिकमियाँ विना विराधक हुवे तो साधाँने पहिलाँहिज ईर्यावही पडिकमवारो कार्य्य करणोहीज नहीं, इण श्रद्धारे लेखे तो साधू ने हालवो चालवो इत्यादि क्यूंही कार्य्य करणो नहीं, अरिहन्त ने भगवन्त ने तीर्थंकर ने गणधर ने आचार्य्य ने उपाध्याय ने महा मोटा पुरुषाँ ने साधाँ ने साध्वियाँ ने किण ही ने वन्दवा जाणो नहीं कदा विचे ही काल करै तो विराधक पणो थाय छै आउखा रो भरोसो छै नहीं तिणसूं, उणरी श्रद्धा रे लेखे तो धर्म रो कार्य्य करणा ने कठे ही जांणो नहीं जाताँ ने आवताँ ईर्यावही पडिकमियां विना मरे

तो विराधक पणो थाय छे, इण श्रद्धारै लेखे तो शासन सर्व ऊठ जावे या तो महा विपरीत श्रद्धा छै, अरिहन्त भगवन्त तो यूं कह्यो छै साधू चारित्रयाने कर्मयोगे अनेक भारी कार्य्य कीधा छै मोटा मोटा दोष सेव्या छे पछे गुरु कने अनेक कौसाँ लगे आलोवण चाल्यो छै कदा गुरु पासैं नहीं पूगो बिचे ही आलोयाँ विना काल करै तो तिण ने भगवन्त आराधक कह्यो छे, जंघा चारण ने विद्या चारण नी ईर्यावही पडिकमवारी सरधा नहीं थी काँई ? ये विराधक किसे लेखे हुवे तो ऐसा ये काँई भोला छा अने बलि थाँरै ईर्यावही पडिक्कमवा री सरधा न हुवे तो गौचरो दिसाँ विहार प्रमुख नी गुरु कने आज्ञा माँगे तो आज्ञा पिण देणी नहीं बिच में मरि जाय तो विराधक हुवै, बलि नन्दी उतरवा री पिण आज्ञा माँगे तो आज्ञा देणी नहीं बिचे मरि जाय तो विराधक हुवे ते थारे नीकलियाँ पहिलाँ ही ईर्यावही तो न गुणी इम जो विराधक हुवै तो नन्दी उतरतां मोक्ष किम जाय, सागारी संथारो पचखी नावामें बैसे एहवुं आचाराङ्ग अध्येयने तीसरे कह्यो छे, जो ईर्यावही गुणियाँ विना विराधक हुवे नावा में सागारी संथारो पचखी किम बैसे, बलि नन्दी उतरवा री साधाँ ने भगवान आज्ञा दीधी अने गौचरी प्रमुख नी पिण आज्ञा दीधी छै तिण सूं नन्दी नावा उतरताँ गौचरी प्रमुख पूर्वे कार्य्य कह्या ते करताँ मरै तो अथवा गोचरी प्रमुख कार्य्य करी ठिकाणे आयाँ ईर्यावही गुण्याँ पहिलाँ मरै तो आराधक पिण विराधक नही।

## ॥ दोहा ॥

धर्म हेतु हिन्सा कियां, तुम्हे दोष कहो नांहि।
पुष्पादिक आरम्भ में, धर्म कहो क्यो ताहि ॥२७॥
तो यात्रा करवा भणी, लब्धि फोड़वो जेह।
धर्म हेतु ए कार्य नो, किम प्रभू दण्ड कहेह ॥२८॥

याना अर्थे लब्धि जे फोड़वियां दण्ड थाय ।
तो पुष्पादिक कार्य में, धर्म पुण्य किम थाय ॥२६॥

॥ इति ॥

# ॥ अथ सातमो धर्मार्थ हिन्सा न गिणै तेहना उत्तर नुं अधिकार ॥

## ॥ दोहा ॥

कोई कहै धर्म कारणे, जीव हणे ओ कोय ।
पाप न लागे तेहने, हिव तसु उत्तर जोय ॥ १ ॥
देवल प्रतिमा कारणे, हणे जु पृथिवी काय ।
मन्द बुद्धि तेहने कह्या, दशमा अङ्ग रे मांय ॥ २ ॥
अर्थं धर्म ने हेते हणे, मन्द बुद्धि कह्या तास ।
ए पिण दशमा अङ्ग मे, प्रथम अध्ययन विमास ॥ ३ ॥
जन्म मर्ण मूकायवा. हणे जे पृथिवीकाय ।
कह्या अहित अबोध तसु, प्रथम अङ्ग रे मांय ॥ ४ ॥
धर्म हेतु जन्तु हणे, दोष इहां नहीं कोय ।
ए अनार्य नूं वचन, आचारंगे जोय ॥ ५ ॥
जिनाज्ञा सावद्य सहु. वचन मात्र पिण सोय ।
मुझ नै आचरवा नहीं, प्ररूपवा नहीं कोय ॥ ६ ॥
महानिशीथ रै ग्रंथ मे, कमल प्रभाः इम ख्यात ।
सावद्य पाप सहित में, धर्म पुण्य किम थात ॥ ७ ॥

ग्रन्थ सघ पट्टक कियो, जिनवल्लभ सूरेश ।
जिन प्रतिमा यात्रा भणी, किस्यूं कह्यो छै तेश ॥ ८ ॥
लोहना कांटा ऊपरे, मांस डलो प्रति ताहि ।
मूंको पकड़े मीन ने, धीवर नर जग मांहि ॥ ९ ॥
तिम जिन बिम्ब जिन नाम करि, मुग्ध लोक जे मीन ।
जिन यात्रादि उपाय करि, कुगुरू, ठगत मत हीन ॥१०॥

॥ काव्य ॥

अथ जिन वल्लभ सूरि कृत संघ पट्टानी काव्य ।

आकृष्टुं मुग्धमीनान् बडिशपिशितवद्विंबमादृश्यं जैनं । तन्नाम्ना रम्यरूपान पवर कमठान् स्वेष्ट सिद्धयै विधाप्य ॥ यात्रा स्नात्राद्युपायै र्नमसितक निशा जागराद्यै श्छलेश्च । श्रद्धालुर्नामजैने श्छलित इव शठै र्वंच्यतेहाजनोऽयम् ॥२१॥

## ॥ दोहा ॥

भस्म ग्रह करिके बलि, दशम् पछेर करेह ।
मिथ्या मत कह्यु संघपट्टे, जिन वल्लभ सूरेह ॥११॥
इन्दु बिम्ब प्रति बाल बिन, ग्रहिवूं कुण वंछेह ।
तृतीय काव्य भक्तामरे, न्याय विचारी लेह ॥१२॥
तिमहिज जे जिन बिम्ब प्रति, जिन जाणी ने जेह ।
बाल अजाण बिना कवण, अङ्गीकृत करेह ॥१३॥
द्रव्य पूजा सावद्य छै, कै निरवद्य आख्यात ।
उत्तर हिये विचारिये, छोडी ने पखपात ॥१४॥

निरवद्य छै तो मुनि करै, ग्रही सामायक मांय ।
ते पिण द्रव्य पूजा करै, तुझ श्रद्धा रै न्याय ॥१५॥
जो सावद्य द्रव्य पूजा हुवे, तिण सूं मुनि न करेह ।
तो सावद्य मांही धर्म पुन्य, कीम कहीजे तेह ॥१६॥
आरम्भ जे छःकाय नूं, पचण पचावण जास ।
निज वा पर अर्थे क्रिया, निन्दूं गरहूं तास ॥१७॥
इम कह्यूं बन्देतू विषे, सप्तम गाथा जोय ।
तो साहम्मी वच्छल विषे, धर्म पुण्य किम होय ॥१८॥

॥ इति ॥

॥ अथ बन्देतु नीं गाथा ॥ छक्काय समारम्भे, पयण पयावण जे दोसा ॥ अत्तट्ठा परट्ठा ए, उभयट्ठा चेव तं निन्दे ॥

॥ इति धर्मार्थ हिन्साधिकार ॥

# ॥ अथ आठमो सुर्याभाधिकार ॥

## ॥ दोहा ॥

कोई कहै सुर्याभसुर, प्रतिमा पूजी ताम ।
तिहां हित सुखम पाठ है, निसिस्साए अनुगाम ॥ १ ॥
ते निसिस्सा नूं अर्थ तो, मोक्ष अमर पद होय ।
ते माटे शिव हेतु ए, तसु उत्तर हिव जोय ॥ २ ॥

राय प्रश्रेणी से कह्यु, जे सुर्याभ सु देव ।
उपजियो तब चिन्तव्यूं, मन मांहि स्वयमेव ॥ ३ ॥
स्युं मुझ ने करिवो हिवे, पहिलां पछे ज काज ।
स्युं मुझ पहिलां श्रेय जे, श्रेय पुन पछे समाज ॥ ४ ॥
स्युं मुझ पहिलां ने पछे, हित सुखम निस्सेसाहि ।
अनुगामी केडे हुइ, इम चिन्तव्यो मन मांहि ॥ ५ ॥
सामानिक परिषध सुरे, जाणी ए अध्यवसाय ।
कर जोड़ी सुर्याभ प्रति, बोल्या एम बधाय ॥ ६ ॥
जिन प्रतिमा दाढां प्रते, आप भणी अवलोय ।
अन्य बहु वैमानिक सुरा, सुरी प्रते पुन जोय ॥ ७ ॥
अरचण जोगज जाव पुन, सेवा जोगज जेह ।
ते माटे पहिलां पछे, तुम ने करिवुं एह ॥८॥
पहिलां पछेज ए श्रेय, पूर्व पच्छा पिण जोय ।
हित सुखम निस्सेसाए हुँ, अनुगामिक अवलोय ॥ ९ ॥
इम सांभल सुर्याभसुर, हृष्ट तुष्ट सलहीज ।
यावत विकस्यो हृदय पुन, ऊठ्यो सेझ थकीज ॥१०॥
पवर सभा उपपात थी, निकली द्रह विषेह ।
आवी ने ते द्रह प्रते, तथा प्रदक्षिण देह ॥११॥
द्रह मे ऊतर स्नान करे, जिहां सभा अभिषेक ।
तिहां आवी सिंघासणे, बेठो पूर्व सन्मेख ॥१२॥

सामानिक परिषध प्रमुख, सुर सुर्याभ प्रतेह ।
अष्ट सहस्र ने चौसठ फुन जल भरिया कलशेह ॥१३॥
इन्द्राविषेक करी कहै, सुरगण में जिम इन्द्र ।
तारागण में चन्द्र जिम, असुर विषै चमरिन्द्र ॥१४॥
नाग विषै धरणिन्द्र जिम भरत चक्री मनु मांहि ।
बहु पल्योपम लग तुम्हे, बहु सागरोपम ताहि ॥१५॥
च्यार सहस्र सामानिका, यावत सोल हजार ।
आतम रक्षक देवता, तेह तणो अवधार ॥१६॥
अधिपति फुन स्वामी पणो, करता थकांज सोय ।
पालन्ता विचरो तुम्हे, इम कहै सुर अवलोय ॥१७॥
अलंकार सभा तिहां, आवी करे अलंकार ।
आवी व्यवसाए सभा, पुस्तक बांच तिवार ॥१८॥
पछे आय सिद्धायतन, प्रतिमादिक पूजेह ।
सूत्रे विस्तार छे बहु, इहां कह्यु संखेपेह ॥१९॥
इम प्रतिमा दाढां मनग, पूतलियांदिक पेख ।
बहु बाना पुजा तिणे, स्वर्ग स्थित थी देख ॥२०॥
ऊपजियो सुर्याभ तब, चिन्तवियो मन जोय ।
पूर्व पछे करिवुं किस्युं, मुझ पूर्व पछे स्युं श्रेय ॥२१॥
जेह कार्य कीधे छते पूर्व पछे स्युं सोय ।
हित सुख प्रमुख भणी हुइ, इम चिन्तवियो सोय ॥२२॥

धर्म कार्य तो जाणतो, समदृष्टि थो जेह।
तेह तणूं स्युं चिन्तवे, किम तसु अमर वदेह ॥२३॥
पिण राज बेसतां कृत्य जे करिवूं पूर्व पछेह।
तेह कार्य संसार ना, मंगल हेतु कहेह ॥२४॥
तेह रीत नवी जाणतो, नवो ऊपनो एह।
तिणस्यूं चित्यो मुझ किस्युं, करिवो पूर्व पछेह ॥२५॥
एह भाव सुर्याभ ना, सामानिक सुर धार।
वलि परिषधना देवता, जाण लिया तिण वार ॥२६॥
ए जूना था ते भणी, राज बेसतां ताय।
कारज करवो तेहनां, जाण हुन्ता अधिकाय ॥२७॥
ते माटे सुर स्थिति हुन्ती, ते दीधी तिणे बताय।
जिन प्रतिमा दाढां भणी, कह्यो पूजवुं ताय ॥२८॥
स्वर्ग रीत जाणी कह्युं, सुर सुंर्याभ प्रतेह।
पूजा हित सुख प्रमुख पिण, प्रभु न कह्या वच एह ॥२९॥
पुव्वी पच्छा पाठ त्यां, पहिलां पछे सुजोय।
हित सुख आदि कह्यो सुरे, पिण पेचा पाठ न कोय ॥३०॥
पूर्व पच्छा ते इह भवे, द्रव्य मंगल कहिवाय।
विघ्नोपशम अर्थे किया, राज बेसतां ताय ॥३१॥
श्रावक तुगिंया ना स्थविर, वन्दन जातां कीध।
सरिषव द्रोवाक्षत दही, द्रव्य मंगलीक प्रसिद्ध ॥३२॥

उत्तराध्ययन बावीसमें, द्रव्य मंगल संवाद ।
तोरण जातां नेम कृत, दधि अक्षत द्रोवादि ॥३३॥
तिमहिज सूर्याभे करी, संसारिक मंगलीक ।
पूजा जिन प्रतिमादिनी, स्वर्ग स्थिति तहतीक ॥३४॥
प्रभू वन्दन अवसर कह्यूं. पेचा हित सुख आदि ।
पेच्चा ते पर भव विषे, देखो तत्र असमाधि ॥३५॥
प्रतिमा त्यां पूर्व्वी पच्छा, फुन वन्दन जिन राय ।
पेच्चा पाठ कह्यो तिहां, राय प्रश्नणी मांय ॥३६॥
पंचमा अंग टूजे शतक, प्रथम उद्देशक पेख ।
खन्धक दीक्षा अवसरे, इह विध कह्यु विशेष ॥३७॥
धन काढे ग्रही लाय थी, पच्छा पुरा ए ताय ।
बंछित काल थको पछे, फुन पहिलां कहिवाय ॥३८॥
ते ग्रही जाणे मुझ हुसी ए धन हित सुख काज ।
क्षम समरथ निस्सेसाय जे. फुन अनुगामिक साज ॥३९॥
तिम जरा मरण री लाय थी, खात्म काढ्यां ताय ।
पर लोकि हित सुख भणी, वलि मुझ क्षम निस्सेसाय ॥४०॥
मेघ कह्यु धन लाय थी, काढ्यां पूर्व पश्चात् ।
हित सुखक्षम निस्सेसाय फुन, पिणपेच्चा पाठ न ख्यात ।४१।
तिम जरा मर्ण री लाय थी, खात्म काढ्यां सोय ।
हुसी निछेद संसार नूं, ज्ञाता प्रथम सु जोय ॥४२॥

प्रतिमा नी पूजा तिहां, लाय थकी धन बार।
काढे तिहां पच्छा प्रथम, ते इह भव में धार ॥४३॥
जिन वन्दन पेचा कह्युं, चारित ग्रह्यां परलोग।
ते परभव हित सुख प्रमुख, देखो दे उपयोग ॥४४॥
कोई कहै प्रतिमा तणी, पूजा छे निरदोष।
हित सुख खम निस्सेसाए कह्युं, निस्सेसाय ते मोक्ष ॥४५॥
तसु कहिये धन लाय थी, काढे तसु पिण सोय।
हित सुख खम निस्सेसाए कह्युं, इहां मोक्ष स्यूं होय ।४६।
धन काढे जे लाय थी, इह भव पूर्व पश्चात।
दारिद्र थी मूंकायवो, ते मोक्ष दारिद्र नी ख्यात ॥४७॥
तिम पूजा मंगलिक अरथ, इह भव पूर्व पश्चात।
विघ्न थकी मूंकायवो, ते मोक्ष विघ्न नी ख्यात ॥४८॥
शतक पनरमें भगवती, आणंद थिवर प्रतेह।
गोशाले जे वणिक नूं, आख्युं दृष्टान्त देह ॥४९॥
चौथो वल्गू फोडतां, वृद्ध पुरुष तिहवार।
फोडक हाला पुरुष नूं, हित सुख वंछणहार ॥५०॥
पथ्य आनन्द कारण तणूं, वंछणहारो तेह।
अनुकम्पा कारक तिको, निश्चय यश वंछेह ॥५१॥
निस्सेसाए नूं अर्थ जे, आख्यो वृत्ति विषेह।
वंछे मोक्षज विपतनी, विपत मूंकायवूं जेह ॥५२॥

तिम प्रतिमा पूजे तिहां निस्सेसाय आख्यात ।
विघ्न तणो ए मोक्ष है, विघ्न सूं कायवूं ख्यात ॥५३॥
ए द्रव्य मंगल राज बैसतां, जे जग मांहि गिणेह ।
विघ्न पड़े नहीं राजमें, दधी अक्षत जिमि जेह ॥५४॥
कोई कहै प्रतिमा तणी, पूजा थी कहिवाय ।
अनुगामियाए कह्यु, फल तसु केड़े आय ॥५५॥
तसु ,कहिये धन लाय थी, काढे तसु पिण सोय ।
अणुगामियाए इसो, पाठ सरीसो जोय ॥५६॥
जे धन काढे लाय थी, इह भव पूर्व पश्चात ।
तसु फल धन काढण तणुं, जिहां जाय तिहां आत ।५७।
विमान अधिपति अभव्य था, स्वर्ग तणी स्थिति मंत ।
सहु सुर्याभ तणी परे, प्रतिमांदिक पूजन्त ॥५८॥
तिम पूजा प्रतिमा तणी, ए भव पूर्व पश्चात ।
तसु फल द्रव्य मंगल तणुं, जिहां जाय तिहां आत ।५९।
शुभ सूचक संसार में, दधी अक्षत द्रोबादि ।
तिम पिण ए सुरलोक में, शुभ सूचक संवाद ॥६०॥
भाषा श्री जिनरायनी, गावे विवाह विषेह ।
तिम पूजा प्रतिमा तणी, वलि णमोत्थूणं गुणेह ॥६१॥
राज बेसतां कार्य्य जे, सहु संसारिक हेत ।
स्वर्ग स्थिति माटे किया, धर्म पुण्य नहीं तेथ ॥६२॥

कोई कहे पूजा कियां, ए भव विघ्न मिटेह ।
पुण्य बंध किम नवि कहो, हिव तसु उत्तर लेह ॥६३॥
चढ्यो सूर संग्राम मे, कर बहु जन संहार ।
आव्यूं जीत फते करी, सुयश करे नर नार ॥६४॥
सावद्य युद्ध तिणे करी, अशुभ कर्म बंधाय ।
ते अशुभ कर्मैं करी, सुयश हुवे किम ताय ॥६५॥
नाम कर्म नी प्रकृति, यशो कीर्ति पुन्य जेह ।
ते तो पाछल भव बंधी, वर शुभ योग करेह ॥६६॥
ते यशो कीर्त्ति पुण्य प्रकृति, युद्ध समय सुविचार ।
उदय आवी तिण कारणे, सुयश करे नर नार ॥६७॥
जन बहु जाणे युद्ध थी, सुजश यथा जग मांहि ।
पण नहीं जाणे पूर्व बन्ध, पुण्य थकी जश पाय ॥६८॥
तुङ्गिया ना श्रावक किया, विघ्न हरण रे काज ।
दधी अचत द्रोवादि जे, धूमहिज नेम समाज ॥६९॥
दधी अचत द्रोवादि करी, अशुभ कर्म बंधाय ।
विघ्न मिटे किम तेहथी, किम सुख सम्पति पाय ॥७०॥
विघ्न मिटे अरि जन हटे, सुख सम्पति पामेह ।
ते पुण्य प्रकृति पूर्व भवे, बंधी शुभ जोगेह ॥७१॥
ते पुण्य प्रकृति कदा, मङ्गल कियां पकेह ।
उदय आयां सुख सम्पजे, वलि बहु विघ्न मिटेह ॥७२॥

जन जाणे मङ्गल थकी, हित सुख प्रमुख जे पाय।
पण नहीं जाणे पूर्व बंध, पुण्य थकी ए थाय ॥७३॥
पुत्रादिक परणायवे, बारा मोसर आदि।
सुयश हुवे ते पूर्व बन्ध, पुण्ये करो सम्वाद ॥७४॥
ब्रह्मा विष्णु महेश फुन, देवी पूजा आदि।
कीधां सुख सम्पति मिले, ते पूर्व पुण्य प्रसाद ॥७५॥
महा आरम्भ महा परिग्रही, करे पचेन्द्री घात।
मास भच्चण ए चिहुं थकी, नरकायु बन्धात ॥७६॥
नरके पंचेन्द्रिय पणो, पुण्य प्रकृति छे जेह।
ते तो छे पूर्व बन्ध्यो, वर शुभ जोग करेह ॥७७॥
पण महा आरम्भ आदि जे, चिहुं कारण करि जोय।
पंचेन्द्री पणूं नहीं बंधे, न्याय हिये अवलोय ॥७८॥
तिम प्रतिमा पूज्यां छतां, हित सुख प्रमुख न थाय।
पूर्व बंधे पुण्ये हुवे, हित सुख खम निस्सेसाय ॥७९॥
वर सुर्याभ विमान नो, अधिपति देव किंवार।
मिथ्यादृष्टि पिण हुवे, भव्याभव्य विचार ॥८०॥
जे सुर्याभे सांचवी, तेहिज रीत तिंवार।
राज बेसतां सांचवे, विमान अतिपति धार ॥८१॥
प्रतिमादिक पूजे तिके, वलि नमोत्थूणं गुणेह।
तिण सूं ए स्थिति स्वर्ग नो, मंगलीक हेतेह ॥८२॥

बहु सागर सुर सुरी तणूं, अधिपति पणो करेह।
ए पिण बच है देव नूं, देखो पाठ विषेह ॥८३॥
आयू जे सुर्याभ नूं, च्यार पल्योपम ख्यात।
बहु सागर लग किम रहै, पेखो तज पखपात ॥८४॥

## ॥ गीतक छन्द ॥

प्रतिमा तणो पूजा तिहां सुर्याभ ने सुर आखियो। पुव्वी अने पच्छा हियाए आदि पाठ सुभाखियो॥ पुव्वी पच्छा ते इह भवे संसार ना मंगलोक हो। तुङ्गियादि ना जिम विघन हरवा। द्रोब सरसव तिम वही ॥ १ ॥ सुर्याभ जिन वन्दन तणो मन मांहि धारो छे तिहां। पेच्चा हियाए पाठ आदज प्रगट अन्तर ए जिहां। पेच्चा तिको परभव विषे हित सुख प्रमुख पहिछाणवूं। पच्छा अने पेच्चा उभय नु अर्थ दिल में आणवूं ॥ २ खंधक कह्यो धन लाय थी काढे तिको चिन्ते सही। पच्छा पूराए हिया सुहाए आदि पाठ सु प्रगट ही। तिम जरा मरणज लाय थी निज आत्म प्रति काढ्यां थकै। मुझ हुसे परलोकि हियाए। प्रमुख पाठ कह्या तिकै ॥३॥ प्रतिमा तणी पूजा अने धन लाय थी काढे वही। पच्छा हियाए पाठ छै पिण पेच्चा वा परभव नहीं। सुर्याभ जिन वन्दन अने जे खन्धके दीक्षा ग्रही। पेच्चा

तथा परभवे एहवुं पाठ पिण पच्छा नहीं ॥ ४ ॥ चम्पा तणा जन वृन्द जिन वन्दन समय ए विध कही । प्रभु वन्दतां फल पेच्चा भव वा इह भव हित सुख प्रमुख ही । फुन तुङ्गिया ना श्रावके पिण स्थविर वन्दन समय ही । फल वन्दना नूं इह भवे वा परभवे होसि सही ॥५॥ शिवराज ऋषि फुन ऋषभ दत्ते कह्यूं प्रभू वन्दन तणूं । फल इह भवे वा पर भवे हित सुख प्रमुख हुसे घणूं । इम जिन मुनि प्रते वन्दवे फल पेच्चा वा परभव कही । पिण पाठ पच्छा शब्द किहां ही सूत्र मे दाख्यो नही ॥ ६ ॥

॥ इति सुर्याभाधिकार ॥

# ॥ अथ नवमूं चैइट्ठी निज्झराट्ठी शब्दार्थ अधिकार ॥

## ॥ दोहा ॥

कोई कहै प्रतिमा तणो, व्यावच करवी सार ।
भाखी दशमा अङ्ग में, तीजे संवर द्वार ॥ १ ॥
उत्तर तसु निसुणो हिवे, तिण ठाणे इमवाय ।
आराधै ए तृतीय व्रत, ते कहवुं मुनिराय ॥ २ ॥

उपधि भात पाणी जिको, प्रतीत घर थी आण ।
संग्रह करिवूं कुशल वलि, कुशल दान में जाण ॥ ३ ॥
ते क्षेहने आपे तिको, अत्यन्त गाढोबाल ।
दुरबल ते बल रहित जे, वलि ग्लान मुनि न्हाल ॥४॥
वृद्ध तिको कहिये स्थिविर, खमग मास खमणादि ।
प्रवर्त्तावे जे योग्य तिम, प्रवर्त्तक ते सम्वाद ॥ ५ ॥
आचारज उवझाय फुन, नव शिष्य साधर्मीक ।
तपसी कुल गण संघ ए, तसु व्यावच तहतीक ॥ ६ ॥
कुलते गच्छ समुदाय छै, चन्द्रादिक कहिवाय ।
गण ते कुल समुदाय छै, संघते गण समुदाय ॥ ७ ॥
सूतलानो व्यावच करै, चैत्य ज्ञान अर्थेह ।
निरजरानूं अरथी छतो, कर्म चयां थी तेह ॥ ८ ॥
पूजा स्लाघा रहित चित्त, दश विध बहु विध जेह ।
करै व्यावच तृतीय वरत, आराधे मुनि तेह ॥ ९ ॥
अप्रतीतकारी घर विषे, प्रवेश न करै जान ।
अप्रतीतकारी घर तणूं, नहीं लेवे अन्न पाण ॥१०॥
इहां कह्युं जे उपधि करि, वलि भत्त पाण करेह ।
अत्यन्त बाल प्रमुख तणी, करै व्यावच तेह ॥११॥
कोई कहै प्रतिमा तणी, व्यावच करवी स्यात ।
तो प्रतिमा रे ये किहूं, वस्तु काम न आत ॥१२॥

